और द्रव्यके गुणोंका अर्थ है वीर्ययुक्त द्रव्यके गुण। अब आयुर्वेदाचार्योंद्वारा निश्चित की गयी व्यवस्थाके अनुसार वीर्यकी परीक्षा करते हैं।—'वीर्यं यावदधीवासान्निपाताच्चोपलभ्यते'।—निपात अर्थात् वीर्ययुक्त द्रव्य और जिह्वा नासिका आदिका संयोग होते ही वीर्यके अस्तित्व की प्रतीति होती है। परंतु जब इस प्रकारसे वीर्यकी उपलब्धि न हो सके तो शरीरमें वीर्ययुक्त द्रव्य जबतक रहे तब तक शरीरपर होनेवाली वीर्यकी क्रियाद्वारा उसके वीर्यके अस्तित्वका अनुमान किया जा सकता है। परीक्षाकी इस व्यवस्थाके अनुसार भी आधुनिक विज्ञानवादियोंके गुणकारक तत्त्व मुझे प्राचीन आचार्योंके वीर्य ही प्रतीत होते हैं। वीर्य चिन्त्य भी हो सकता है और अचिन्त्य भी।

**भदन्त नागार्जुन** तथा अन्य महान् आयुर्वेदाचार्योंके मतसे वीर्य विविध प्रकारके हैं। आधुनिक विज्ञान भी वीर्य अनेक प्रकारके मानता है। देश, ऋतु, भूमि इत्यादिकी किया द्रव्योंपर अर्थात् उसमें स्थित वीर्यपर—गुणोत्पादक तत्त्वोंपर—होती है, यह बात सब तज्ज्ञ स्वीकारते हैं। यदि इस वीर्यका नाश हो जाय अथवा औषधद्रव्योंमें इसका प्रमाण न्यून हो जाय तो औषध हीनवीर्य या निर्वीर्य हो जाते हैं। आयुर्वेदाचार्योंने वानस्पतिक औषधोंके जो-जो अङ्ग—मूल, त्वक्, पत्र आदि—चिकित्सोपयोगी निश्चित किये हैं उन उन अङ्गोंमें विज्ञानवादियोंने एक न एक गुणकारी तत्त्वका अस्तित्व सिद्ध किया है, जैसे त्रिवृत्मूल, अर्जुनत्वक्, इन्द्रयव इत्यादि। कई बार औषधद्रव्यके गुण-धर्म उसके वीर्यसे भिन्न होते हैं और कभी समान होते हैं। कभी एक ही द्रव्यमें अनेक वीर्य होते हैं, इत्यादि। आशय यह कि द्रव्यके कर्मके कारणोंकी मीमांसामें गुणोत्कर्षको वीर्य माननेकी अपेक्षया इन औषधद्रव्योंमें विद्यमान अमुक विशिष्ट अंशको वीर्य माननेकी आजकलके विज्ञानवादियोंकी प्रवृत्ति है। वानस्पतिक द्रव्योंको छोड़कर प्राणिजन्य तथा खनिजद्रव्योंका विचार करें तो मुक्ता, प्रवाल, ताम्र, सुवर्ण, लोह आदिके औषधीय गुणोंके वर्णनमें भी शीतवीर्य, उष्णवीर्य आदि शब्द पाये जाते हैं। यहाँ वीर्यका अर्थ क्या किया जाय यह प्रश्न स्वभावत· उपस्थित होता है। आयुर्वेदिक चिकित्सापद्धतिमें शुद्ध रासायनिक द्रव्योंकी अपेक्षया मिश्र रासायनिक द्रव्य अधिक प्रमाणमें व्यवहृत होते हैं। भस्मोंके निर्माणमें सेन्द्रिय तथा निरिन्द्रिय द्रव्य ( Organic and inorganic substances ) एकत्र मिल जाते हैं। इस प्रकार इनके निश्चित रासायनिक सूत्र ( Chemical formulæ ) नहीं बताये जा सकते। परंतु सामान्यत· कह सकते हैं कि इन भस्मोंमेंसे भी अमुक अंश—अणु या परमाणु—शरीरमें प्रविष्ट होकर अपने औषधीय गुण प्रदर्शित करते हैं। आधुनिक रसायनशास्त्र कहता है और परीक्षणद्वारा सिद्ध करता है कि शरीरके बाहर और शरीरके अंदर होनेवाले रासायनिक परिवर्तनोंमें अमुक मौलिक ( Radicles ) खास भाग लेते हैं। ये मौलिक अमुक परमाणुओंके विशिष्ट व्यूह हैं। इसी विचारसरणिका अनुसरण करता हुआ मैं

समझता हूँ कि मुक्ताभस्मके शीत वीर्य अथवा ताम्रके उष्ण वीर्यका अर्थ है इन भस्मोंमेंसे पृथक् होनेवाला अमुक परमाणुपुञ्ज जो शारीरिक कोषोंपर अपनी विशिष्ट क्रिया प्रदर्शित करता है। आशा है विद्वज्जन इस प्रश्नपर विशेष विचार करेंगे।

**प्रभाव** ( Specific Action )—जैसा कि ऊपर कह आए हैं, जब औषधके कर्मका कोई भी समाधान कार्यकारणभावके नियमद्वारा न हो सके तो प्रभावके द्वारा किया जाता है। और सब औषधकर्मोंका समाधान मनुष्यकी बुद्धि अब तक नहीं कर सकी है। परन्तु एक बात स्मरण रखनी चाहिए। आधुनिक विज्ञान प्रभावको समझनेका दिनप्रतिदिन प्रयास कर रहा है। प्रभावको अचिन्त्य माननेसे वह इनकार करता है।

रस, विपाक, वीर्य और प्रभाव समान बलवाले हों वहाँ ( पृ. २३२ ) वीर्य और प्रभावके बलको अधिक बतानेवाला सिद्धान्त आजके विज्ञानके अनुकूल है।

## उपसंहार

इस संक्षिप्त निबन्धमें आरम्भमें दी प्रतिज्ञाके अनुसार पूर्व और पश्चिमके द्रव्यगुण-विज्ञानसंबन्धी विचार मैंने प्रस्तुत किए हैं और जिस प्रजाका बालक होनेका मुझे सौभाग्य प्राप्त हुआ है उस प्रजाने मनुष्यजातिके हितके लिए जो चिन्तन मनन किया है उसका सार यहाँ दिया है। यह तैयार करनेमें मुझे प्रेरित करनेवाले पूज्य श्रीयुत यादवजी त्रिकमजी आचार्यका मैं अत्यन्त ऋणी हूँ। इसमे प्रतिपादित किये हुए विचारोंकी चर्चामें उत्साहपूर्वक भाग लेनेवाले अपने सहकारी श्रीयुत **डॉ. भास्कर गोविन्द घाणेकर, श्रीपण्डित दामोदर गौड, श्रीपण्डित यदुनन्दन उपाध्याय, श्रीपण्डित शिवदत्त शुक्ल** तथा **श्रीपण्डित राजेश्वरदत्त शास्त्री** आदिका भी मैं सप्रेम आभार मानता हूँ। अपना अन्तिम मनोरथ महाकवि कालिदासके शब्दोंमें व्यक्त करता हूँ—

आपरितोषाद् विदुषा न साधु मन्ये प्रयोगविज्ञानम्।
बलवदपि शिक्षितानामात्मन्यप्रत्ययं चेत ॥

हिन्दु विश्वविद्यालय बनारस
भ्रातृद्वितीया वि. स. २०००

**बालकृष्ण अमरजी पाठक**